प्रेम का यह समस्त नाटक जिस तरह पराकाष्ठा पर पहुँचा वह और भी हास्यास्पद है। महाराज अग्निमित्र के बेटे वसुमित्र ने अपने दादा सेनापति पुष्यमित्र के पास रहते, दादा के अश्वमेध यज्ञ के घोड़े की रक्षा में किसी एक जगह बहादुरी का परिचय दिया। सिन्धु नदी के दक्षिण तट पर यवनों की घुड़सवार सेना द्वारा उस घोड़े के पकड़ लिए जाने पर, कुमार वसुमित्र ने अपने सैनिकों के साथ इस प्रतिरोध को तोड़कर विरोधियों को परास्त किया। इस विजय का समाचार जब विदिशा में महाराज अग्निमित्र के पास पहुँचा तो राज-प्रासाद में हर्षोल्लास भर गया। कुमार वसुमित्र की माता, 'महारानी धारिणी' ने इस खुशी के अवसर पर पुत्र-विजय का प्रिय समाचार सुनाने वाले महाराज अग्निमित्र को भेंट के रूप में मुझे सौंप दिया।

"इदमार्यपुत्र: प्रियनिवेदनानुरूपं पारितोषिकं प्रतीच्छतु इति"

दुर्गपाल भाई ने जिसे "शिल्पाधिकारे योग्या इयम्" कह कर अपनी बहन, महारानी धारिणी को सौंपा था, एक लम्बे अनुराग नाटक के बाद, महारानी धारिणी ने, अपने बेटे की विजय की खुशी में उपहार में प्राप्त उसी दासी को अपने पति महाराज अग्निमित्र को सौंप दिया। इस तरह मैं विदिशा के राज-प्रासाद की 'तीसरी रानी' बनने का सौभाग्य (?) पा सकी !

और इस तरह एक नाटक प्रकट रूप से हर्षोल्लास के वातावरण में पराकाष्ठा को पहुँचा और मेरे जीवन की यह लम्बी विडम्बना समाप्त हुई। अपनी वेदना की चुभन असह्य होती है। मैंने अपनी ही पीड़ा के आक्रोश में कवि-कुल-गुरु के प्रति अपना असन्तोष, अपना रोष प्रकट किया है। लेकिन मुझे यह स्वीकार करने में भी संकोच नहीं है कि कवि-कुल-गुरु की मानसिक सन्तान होने का एक अव्यक्त गौरव भी मेरे मन में बार बार तरंगित हो उठता है। कालिदास की उत्तरोत्तर बढ़ती हुई कीर्ति-ज्योत्स्ना में मेरी खीज का जो स्थान है या हो सकता है वह भी मैं जानती हूँ। क्या इन दो सचाइयों में यही सम्बन्ध है कि कवि-कुल-गुरु की विश्व व्यापी कीर्ति की बड़ी सचाई ने मेरी वेदना की लघु सचाई को उसी तरह निगल लिया है जैसे बड़ी मछली छोटी मछली को निगल जाती है ? मेरा मन इस स्थिति को स्वीकार नहीं करता। क्या कवि-कुल-गुरु की कीर्ति के पूर्णचन्द्र में मालविका की वेदना का दाग स्थायी होकर बना रहेगा ? क्या यह दाग वहां है भी ? क्या मेरी तरह दूसरों

को भी इसकी जानकारी है ? यदि होती तो फिर कालिदास को सरस्वती का वरद पुत्र मान कर, उन्हें कवि-कुल-गुरु जैसी उपाधियों से पूजा क्यों जाता ? उनकी कीर्ति और प्रसिद्धि के इस विशाल गौरव-वारिधि में मैं डूब डूब जाती हूँ और यह सोचने पर बाध्य हो जाती हूँ कि क्या मैं ही, अपनी पीड़ा से विक्षुब्ध हो कर, कालिदास की इस रचना के मूल मर्म को समझने में असमर्थ तो नहीं रही हूं ? मैंने इस नाटक के समस्त घटना-चक्र को केवल अपनी ही वेदना के परिप्रेक्ष्य में देखा है। और जब चिन्तन अपनेपन की इस संकुचित परिधि में बन्ध जाता है तो सदसद् का विशुद्ध विवेचन नहीं कर पाता। फिर कालिदास ने ऐसा नाटक क्यों लिखा ? क्या उनके मन में भी कोई खीज थी ? कोई छिपा हुआ असन्तोष था ? कोई मौन वेदना थी ? क्या वे अपने राष्ट्र के व्यापक कल्याण में उस सामन्ती जीवन की इन क्षुद्र दुर्बलताओं से चिन्तित थे ? छोटे-छोटे व्याज-बहानों को लेकर एक दूसरे को नीचा दिखाने को तत्पर, और व्यक्तिगत जीवन में रनिवास के विलासी वातावरण में आत्म-विस्मृत इन सामन्तों के हाथों में, राष्ट्र के पूर्ण हित की सुरक्षा के प्रति कवि-कुल-गुरु चिन्तित थे ? ठीक तो है कि भूधर ही जब भूभार होने लगें तो............! तभी तो उन्होंने कहीं अन्यत्र अपने मन की शुभ कामना प्रकट की थी कि :

"प्रवर्ततां प्रकृति-हिताय पार्थिवः"

अर्थात् राजा, जन-हित के लिए अपने आप को पूर्णरूप से समर्पित कर दे।

मैं कितनी मूढ़ हूं कि अपनी ही बात सोचती रही, और यह भूल ही गई कि कवि-कुल-गुरु के मन में भी एक वेदना थी। मेरी वेदना तो केवल मेरी है—लेकिन उनकी वेदना—समस्त राष्ट्र के हित-चिन्तन की व्यापक वेदना है। वेदना के उस सिन्धु में मुझे अपनी वेदना का बिन्दु अलग करके इस प्रकार गिला-शिकवा करना कहां शोभा देता है ! मुझे सन्तोष है कि मेरी यह वेदना एक बड़ी विशुद्ध वेदना की पोषक बन कर उभरी है—इस लिए इसे वेदना न समझ कर आत्मत्याग और आत्म-बलिदान क्यों न कहूँ ?



# कालिदास के शब्दप्रयोग और व्याकरण का अनुशासन

डा० शिवप्रसाद भारद्वाज (पंजाब वि० वि०) होशियारपुर

साहित्य के अध्येता इस सत्य से अपरिचित नहीं हैं कि प्राचीन कवि प्रकारवाद से दूर रह कर भावों की स्वतः स्फूर्त-अभिव्यक्ति में रुचि रखते थे। उनकी प्रतिभावश जो शब्द उमड़े वे या तो स्वयं व्याकरण सम्मत थे या बाद के वैयाकरणों ने उन्हें व्याकरण की परिधि में ले लिया। यह प्रत्येक प्रगतिशील और व्यावहारिक भाषा के सम्बन्ध में कहा जा सकता है। दुर्भाग्य की बात यह है कि संस्कृत का बोलचाल के रूप में प्रयोग पतञ्जलि और कालिदास के समय में अत्यन्त सीमित हो गया था और उनके पश्चत् ऐसा सशक्त व्याकरण कोई न बना जो कि इन प्रयोगों को अपने नियमों के अन्तर्गत ला सकता।

कवि ही वे शिष्ट हैं जिन को प्रमाण मान कर वैयाकरण चलते हैं। वे काव्य की दृष्टि से शब्दप्रयोग करते हैं। इसी कारण पतञ्जलि[1] और भट्टोजि-दीक्षित[2] ने लिखा है। कि कवि स्वतन्त्रता से शब्दों का प्रयोग करते हैं। अनेक स्थलों पर भट्टोजिदीक्षित ने कालिदास के प्रयोगों को व्याकरणानुकूल सिद्ध करने के लिये प्रकारान्तर खोजा है[3], यदि अशुद्ध ही थे तो ऐसा क्यों किया ?

इतना होने पर भी आज भी कालिदास के अनेक प्रयोगों को लेकर शाब्दिक लोग शुद्धि-अशुद्धि के विचार से मस्तिष्क-कण्डू का परिचय देते हैं[4]। उनमें से कुछ प्रयोगों को हम यहां औचित्य और अनौचित्य की दृष्टि से परीक्षार्थ लेते हैं। यह ध्यान रखना चाहिये कि रामायण, महाभारत आदि में अनेक गृह्य[5], कामयान[6] जैसे प्रयोग बहुलता से मिलते हैं। अश्वघोष के भी

ऐसे प्रयोग हैं, जो पाणिनि-सम्मत नहीं हैं[7]। स्वयं जाम्बवती-विजय में जो कि परम्परा के अनुसार वैयाकरण पाणिनि-कृत ही, माना जाता है[8], सन्ध्यावधूं गृह्य करेण भानुः, "अपश्यती वत्सयिवेन्दुबिम्बं" जैसे प्रयोग हैं। कालिदास के प्रयोग ऐसे नहीं हैं। उन्होंने व्याकरण-सम्मत ही प्रयोग किये हैं। उनकी रचनाओं में कुछ क्रियाएं और कुछ छान्दस प्रयोग ऐसे अवश्य हैं जिन पर आलोचकों को आपत्ति है। उन पर हम क्रमशः विचार करते हैं।

### प्रभ्रंशयां यो नहुषं चकार—

पहला प्रयोग जिसे व्याकरण-विरुद्ध माना जाता है, प्रभ्रंशयां यो नहुषं चकार[9] है। यहां आपत्ति यह है कि कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि[10] इस सूत्र से अनेकाच् धातुओं के साथ आम् के पश्चात् होने वाला कृ, भू और अस् का अनुप्रयोग अव्यवहित होना चाहिये व्यवहित नहीं। तदनुसार यह प्रयोग प्रभ्रंशयां चकार होना चाहिये था। इस प्रसङ्ग में तत्त्वबोधिनीकार[11] और बालमनोरमाकार[12] ने इस प्रयोग को प्रमादकृत घोषित किया है।

यहां पर एक व्यवस्था यह है कि लिट् होते हुए भी आमन्त और चकार ये दो स्वतन्त्र पद हैं। पहले पद के साथ सुप् विभक्ति आती है परन्तु कृन्मेजन्तः इस सूत्र से अव्यय हो जाने के कारण विभक्ति का लोप हो जाता है। 'प्रत्यय-लोपे प्रत्ययलक्षणम्' इस परिभाषा के अनुसार लुप्त सुप् को उपस्थित मानकर उस के साथ लिट् का प्रयोग नहीं किया जाता। पर कृ आदि का अनुप्रयोग अव्यवहित हो और आम् के पश्चात् ही हो, इस लिये ही अनु उपसर्ग लगाया गया है[13]।

प्रो० वी० सुब्बाराव का विचार है कि इस प्रयोग में आमन्त और चकार पद को पृथक् करने पर भी पाठक को अर्थबोध में कोई बाधा नहीं होती और उसे यह अनुभव बना रहता है कि अनुप्रयोग होना है। 'समूलकाषं बहुशः अकषत् की भांति व्यवधान संभव है[14]।

हमारा विचार है कि यह प्रयोग साभिप्राय हुआ है। यह सभी जानते हैं कि भाषा भावानुगामिनी होती है। वक्ता का आशय प्रकट न कर सकने की स्थिति में अपुष्टार्थ नामक दोष माना जाता है। कविगण किसी घटना का वर्णनमात्र न करके शब्द-सामर्थ्य से वर्ण्य को प्रत्यक्षवत् प्रस्तुत किया करते हैं। इसी कारण इतिहासकार और कवि में अन्तर माना गया है[15]। वर्णित विषय

का यदि भाव-चित्र पाठक के मस्तिष्क में नहीं बना तो कवि ने लिखा क्या ? इस प्रयोजन की सिद्धि में शब्द-योजना के साथ प्रयुक्त ध्वनियों का भी पर्याप्त योगदान रहता है। उन से ही वातावरण की गम्भीरता या आह्लादकता प्रकट होती है[16]।

प्रस्तुत उदाहरण अगस्त्य को संकेतित करता है। कवि लङ्का से लौटते राम के मुख से अगस्त्य मुनि का नाम न लिवा कर उनके प्रभाव-शाली कार्यों के द्वारा ही उनका परिचय देता है। उन में शाप से इन्द्र पद पर स्थित नहुष को वहां से गिराना है। भारी वस्तु को नीचे गिराने में भारी धमाका होता है। तपोबल से इन्द्र पद पाने वाले नहुष से भारी वस्तु क्या होगी ? धमाके के पश्चात् उसकी गूंज भी कुछ समय तक बनी रहती है। प्रभ्रंशयांचकार कहने से घटना की गम्भीरता का ध्वनिचित्र नहीं बनता है। प्र–भ्रं–श–यां में आरोह है और 'यो' में अधर में रहने का अनुकरण है। 'नहुषं चकार' में उत्तरोत्तर अवरोह पतन का भान कराता है। इस प्रकार यह एक उत्तम ध्वनि-चित्र (Sound Picture) है जिसे समक्ष रखकर परीक्षा करने पर प्रयोग उचित प्रतीत होगा और कवि की सूक्ष्म पर्यवेक्षण शक्ति का परिचायक होगा।

तं पातयां प्रथममास पपात पश्चात्[17]—

यह भी उपर्युक्त प्रकार का ही अन्य उदाहरण है। यह दशरथ के आखेट वर्णन से लिया गया है। कवि कहना चाहता है कि आखेट में राजा दशरथ ने अपने ऊपर प्रहार करना चाहते हुए आरने भैंसे की आंख पर बाण मारा जिसने खून से सने बिना ही उस का शरीर बींध कर पहले उस को गिरा दिया और फिर स्वयं भी भूमि पर गिर गया।

यहां पर भी वैयाकरणों की दृष्टि से पूर्वोक्त अनुप्रयोग के नियम के अनुसार 'पातयाम्' और 'आस' दोनों अंशों के व्यवहित हो जाने से दोष है। परन्तु हमारी दृष्टि में यहां भी पृथक्करण साभिप्राय है। यह भी शब्दचित्र प्रस्तुत करता है।

प्रायः प्रत्येक हिंसक जीव का स्वभाव है कि वह आहत होने पर पूरे जोर से आघात करने वाले पर उछलता है और तब नीचे गिरता है। यहां बाण से आहत भैंसे की चेष्टा का ध्वनिचित्र प्रस्तुत किया गया है। इस क्रिया का गति-चित्र इस प्रकार है—

यां प्र थ म मा
ता...............
पा :           :
   :           : स
तं :

इस चित्र के अनुसार 'तं' से आरोह का आरम्भ हो कर 'तयां' पर उछाल आती है, प्र–थ–म' ये तीन वर्ण कुछ क्षण उस का आकाश में झूलना सूचित करते हैं। 'मा' में स्वर दीर्घ है जो कि अर्धप्लुत की भांति बोला जाता है। यह भारी वस्तु के ज़ोर से नीचे गिरने का अनुकरण है। 'स' पर पूर्ण अवरोह होने से नीचे गिरने की अभिव्यक्ति होती है। 'पातयामास' क्रिया में न तो प्रासङ्गिक भाव के अनुरूप ओज है न यह प्रत्यक्षीकरण की सामर्थ्य। उसके स्थान पर पतत्प्रकर्ष दोष ही बन जाता।

यद्यपि किसी टीकाकार ने आम् और अस् के मध्य क्रियाविशेषण होने से व्यवधान को निर्दोष माना है[18] परन्तु पहले उदाहरण में ऐसा कोई क्रिया-विशेषण बीच में नहीं आता। अतः यह समाधान वहां लागू न होगा।

कुछ का तर्क है कि छन्द के बन्धन के कारण कवि ने यह प्रयोग किया है परन्तु इस में सार नहीं है। कवि को यही छन्द प्रयुक्त करने की राजाज्ञा तो थी नहीं। यह अवश्य कह सकते हैं कि उस समय इस प्रकार के प्रयोग चलते होंगे। तभी अश्वघोष ने कोई विलक्षणता न होने पर भी ऐसा प्रयोग किया है[19]।

वपुः प्रकर्षात्—

अन्य अपप्रयोग 'वपु प्रकर्षात्'[20] कहा जाता है। वैयाकरणों के अनुसार यहां 'नित्यं समासेऽनुत्तरपदस्थस्य[21]' इस सूत्र से विसर्गों को षत्व हो जाना चाहिए था परन्तु कवि ने विसर्ग ही रहने दिये हैं।

यहां ध्यान रखने की बात यह है कि कालिदास की कृतियों में सन्धि के नियमों का यथावत् पालन हुआ है और उन्होंने कहीं भी अश्वघोष की सी 'उभौऽपितस्माद्'[22] और 'गतोऽर्यपुत्रो'[23] जैसी सन्धियां जिनसे कोई तात्पर्य भी सिद्ध नहीं होता, नहीं की हैं। यह भी नहीं कह सकते कि कालिदास को इस सन्धि का ज्ञान नहीं था। क्योंकि वही पहले 'दुष्प्रधर्षा'[24] में विसर्गसन्धि कर

चुके हैं। अतः मानना होगा कि यहां षत्व जान बूझ कर नहीं किया है। कारण यह है कि कवि यहां युवा रघु के विकसित शरीर का शब्दचित्र प्रस्तुत कर रहा है। उस प्रसङ्ग में ओजगुण की अभिव्यञ्जना ही उसे अभीष्ट है। प्रस्तुत प्रयोग में विसर्गों के द्वारा ओज स्फुट है जो कि रघु के विशाल डील डौल को भावगम्य करता है। विसर्गों को षत्व करने पर 'वपुष्प्रकर्षात्' के उच्चारण में साइकल से हवा निकलने पर होने वाले सीत्कार की सी ही ध्वनि होगी जो कि शैथिल्य की सूचक होगी। अतः औचित्य को सामने रख कर ही कवि ने सन्धि नहीं की है।

आपत्ति के विषय अन्य प्रयोग निम्नलिखित हैं—

१. दृढभक्तिः[25]। २. दृष्टभक्तिः[26]। ३. विरलभक्तिः[27]। ४. विदितभक्तिः[28]।

आपत्ति का आधार यह है कि समानाधिकरणसमास में यदि भाषित-पुंस्क शब्द स्त्रीलिङ्ग में हो तो उसको पुंवद्भाव हो जाता है परन्तु भक्ति शब्द की गणना प्रियादि गण में होने से इन शब्दों में पुंवद्भाव नहीं होगा क्योंकि पुंवद्भाव विधायक सूत्र में 'अप्रियादिषु' ऐसा स्पष्ट निर्देश किया गया है[29]। इसलिये ये प्रयोग असिद्ध हैं।

इन के समाधान में मल्लिनाथ ने वृत्तिकार का प्रमाण देते हुए लिखा कि यहां पर दृढ, शब्द केवल व्यापारपरक है. कर्म की विवक्षा यहां नहीं है। अतः 'दृढं भक्तिर्यस्य स' इस प्रकार विग्रह होगा। पर 'दृष्टभक्तिः' और 'विदितभक्तिः' में यह समाधान क्रियाविशेषण न होने से कैसे लागू होगा[30] ?

वामन ने भी इसी नपुंसकलिङ्ग वाली युक्ति को स्वीकार किया है[31]। कुछ लोग भक्ति की लक्षणा भक्तिमान् में करते हैं तो कुछ 'गणोक्तमनित्यम्' इस परिभाषा का आश्रय ले कर 'अप्रियादिषु' इस निषेध को नियतवृत्ति नहीं मानते। भोज का पक्ष यह है कि दृढभक्ति जैसे प्रयोगों में भावसाधन होने से पुंवद्भाव हो जायगा पर जहां कर्म साधन होगा, वहां नहीं। जैसे भवानी-भक्ति सदृश प्रयोगों में[32]।

हमारे विचार से पुंवद्भाव का हेतु एक और भी है। यदि पुंवद्भाव न करके दृढाभक्ति सदृश प्रयोग हो तो दृढायां भक्तिर्यस्य, विदितायां भक्तिर्यस्य

ऐसा विग्रह करने से कौन रोकेगा ? और पुनः यदि 'प्रिया भक्तिर्यस्य स' इस अर्थ में प्रिया भक्ति शब्द बनाया जाय तो विनिगमना न होने से 'प्रियायां भक्तिर्यस्य सः' यह प्रतीति भी होगी। यह अनुचित बोध कैसे रुकेगा ? कवि का कर्त्तव्य होता है कि औचित्य की रक्षा करे। इसलिये वह अभीष्ट अर्थ का बोधक शब्द ही प्रयुक्त करता है।

इन प्रमाणों से सिद्ध हो जाता है कि कालिदास का शब्द-प्रयोग व्याकरण के विरुद्ध नहीं है। जहां व्याकरण से विरोध प्रतीत होता है वहां भी इस भ्रान्ति के कारण कि कवियों को व्याकरण के अनुकूल चलना चाहिए। वस्तुतः वैयाकरणों को ही कवियों द्वारा प्रयुक्त प्रयोगों का समर्थन करना चाहिये या उनको व्याकरण के अनुकूल सिद्ध करने के लिये नये नियम बनाने चाहियें। भाषा के लिये व्याकरण होता है व्याकरण के लिये भाषा नहीं।

——:o:——

1. छन्दोवत् कवयः कुर्वन्ति। मभा०
2. कवयस्तु वहुलं प्रयुञ्जते। सि० कौ० पूर्वकृदन्त (पा० ३, २, १०७) पर
3. कथं तर्हि विस्मापयन् विस्मितमात्मवृत्तौ ?.........सत्यम्, विस्माययन् इत्येव पाठ इति साम्प्रदायिकाः। यद् वा मनुष्यवाक् प्रयोज्यकर्त्री विस्मापयते, तया सिंहो विस्मापयन्नितिण्यन्ताण्णौ शता इति व्याख्येयम्। वहीं णिच् प्रकरण नित्यंस्मयतेः (पा० ६, १, ५७) पर
4. Aberrations in Kalidasa—S. B. Upadhyaya; The Un-Paninian Usages of Kalidasa—V. Subba Rav.
   कालिदास-समीक्षा पृ० ३४—३५
5. काचिद् वंशं परिष्वज्य सुप्ता कमललोचना।
   रहः प्रियतमं गृह्य सकामेव च कामिनी॥ वा० रामायण ५,
6. अकामांकामयानस्य शरीरमुयतप्यते। वहीं ",
7. सिषिञ्चिरे प्रोषितचन्दनान् स्तनान्। बुद्धचरित ८, २६
8. युधिष्ठिर मीमांसकः संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास, भाग १, पृ० १५६—६५
9. भ्रूभेदमात्रेण पदान्मघोनः प्रभ्रंशयां यो नहुषं चकार।
   तस्याविलाम्भः परिशुद्धिहेतोर्भौमो मुनेः स्थानपरिग्रहोऽयम्॥
   रघुवंश १३, ३६

10. पा० ३, १, ४०
11. देखिये तत्त्वबोधिनी इसी सूत्र पर ।
12. उक्त सूत्र पर बालमनोरमा ।
13. प्रशब्दादनुशब्दाच्चाव्यवहिताः पश्चात् प्रयुज्यन्त इत्यर्थः । विपर्यासनिवृत्त्यर्थं व्यवहितनिवृत्त्यर्थं चेति वार्तिकाद् भाष्याच्च ।
सि० कौ० बालमनो० (१९३६) भाग २, पृ० ३६
14. कालिदास-समीक्षा (वेङ्कटेश्वर विश्व०) पृ० ३९–४०
15. नहि कवेरिति वृत्त निर्वहणेन किञ्चित् प्रयोजनम् । इतिहासादेव तत्सिद्धेः । ध्वन्यालोक (चौख० सं०) पृ० ३१६
16. तु० शृङ्गार एव मधुरः परः प्रह्लादनो रसः ।
तन्मयं काव्यमाश्रित्य माधुर्यं प्रतितिष्ठति ।। वहीं २, ७
रौद्रादयो रसा दीप्त्या लक्ष्यन्ते काव्यवर्तिनः ।
तद्व्यक्तिहेतू शब्दार्थावाश्रित्यौजो व्यवस्थितम् ।। २, ९

तथा वर्णानामनर्थकत्वात् द्योतकत्वमसंभवीत्याशङ्क्येदमुच्यते-
शषौ सरेफसंयोगो ढकारश्चापि भूयसा ।
विरोधिनः स्युः शृङ्गारे तेन वर्णा रसच्युतः ।।
त एव तु निवेश्यन्ते बीभत्सादौ रसे यदा ।
तदा तं दीपयन्त्येव तेन वर्णा रसच्युतः ।। ३, ३–४

17. तेनाभिघातरभसस्य विकृष्य पत्री
वन्यस्य नेत्रविवरे महिषस्य मुक्तः ।
निर्भिद्य विग्रहमशोणित लिप्तपुङ्ख-
स्तं पातयां प्रथममास पपात पश्चात् ।। रघुवंश ९, ६१

18. 'कृञ्चानुप्रयुज्यते लिटि' इति नियमात् 'विधिवत्' इति मध्येप्रयोगश्चिन्त्यः । अथवा 'विधिवत्' इत्यस्य क्रियाविशेषणत्वान्निर्दोष इति कश्चित् । इति 'संयोजयां विधिवदास' (रघु० १६, ८६) पर शिशुहितैषिणी ।

19. संवर्धयामात्मजवद् बभूव । बुद्ध० २, १९
20. युवा युगव्यायतबाहुरंसलः कपाटवक्षाः परिणद्धकन्धरः ।
वपुः प्रकर्षादजयद् ग्रहं रघुस्तथापि नीचैर्विनयाददृश्यत ।। ३, ३४
21. पा० ८, ३, ४५

22. एतान् गृहस्थान् नृपतीनवेहि नैःश्रेयसे धर्मविधौ विनीतान् ।
उभोऽपि तस्माद् युगपद् भजस्व ज्ञानाधिपत्यं च नृपश्रियञ्च ॥
बुद्ध० ९

23. गतोऽर्यपुत्रो ह्यपुनर्निवृत्तये रमस्व दिष्टया सफलः श्रमस्तव ॥ वहीं ८, ३४
24. सा दुष्प्रधर्षा मनसाऽपि हिंस्रै रित्यद्रिशोभाप्रहितेक्षणेन । रघु० २, २७
25. दृढभक्तिरिति ज्येष्ठे राज्यतृष्णापराङ् मुखः । वहीं १२, १९
26. नृत्यारम्भे हरपशुपतेरार्द्रनागाजिनेच्छां ।
शान्तोद्वेगस्तिमितनयनं दृष्टभक्तिर्भवान्या ॥ पू० मे० ३६
27. भवति विरलभक्तिर्म्लानपुष्पोपहारः
स्व।करणपरिवेषोद्भेदशून्याः प्रदीपाः रघु० ५, ७४
28. सा खलुविदितभक्ति मां महर्षेः कथयिष्यति । शाकु० १
29. स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणी प्रियादिषु ।
पा० ६, ३, ३४
30. अतो दृढं भक्तिरस्येति नपुंसकपूर्वपदो बहुव्रीहिरिति गणव्याख्याने दृढभक्तिरित्येवमादिषु पूर्वपदस्य नपुंसकस्य विवक्षितत्वात् सिद्धमिति समाधेयम् । वृत्तिकारश्च दीर्घनिवृत्तिमात्रपरो दृढभक्तिशब्दो लिङ्गविशेषस्यानुपकारकत्वात् स्त्रीत्वमविवक्षितमेव । तस्मादस्त्रीलिङ्गत्वाद् दृढभक्तिशब्दस्यायं प्रयोग इत्यभिप्रायः । रघु० १२, १९ पर संजीवनी
31. कासूवृ० ५, २, ७२
32. वी० सुब्बाराव — दि अन-पाणिनियन यूसेजेज़ ऑफ कालिदास' कालिदास-स्मीक्षा (वेङ्कटेश्वर विश्ववि०) पृ० ४२



# महाकवि कालिदास का प्रकृति वर्णन*

सत्यपाल श्रीवत्स

संस्कृत कवियों में महाकवि कालिदास ही ऐसे कवि हैं जिन्हें वास्तविक रूप में प्रकृति का कवि माना जा सकता है। यदि यों कहा जाए कि कालिदास प्रकृति के पुत्र हैं तो भी अत्युक्ति नहीं होगी।

हिमालय पर्वत के विविध पहलुओं, अस्त होते हुए सूर्य का, हिम शिखरों पर चांदनी रात की छटा का, बदलती हुई ऋतुओं का, छलांगें मारते हुए हरिणों का, उड़ते तथा कलरव करते पक्षियों का, विकसित होती हुई कलियों का और मुस्कराते हुए फूलों का वर्णन जिस प्रकार कालिदास ने किया है वैसा शायद ही कोई अन्य कर पाया हो। उनके वर्णनों में वास्तविकता, यथार्थ और आदर्श का समन्वय है। इसीलिए वह मानवीय हृदय पर अपनी गहरी छाप बिठा देते हैं। उनकी रचनाओं में प्रकृति साकार हो कर सामने आती है। विशेषकर मेघदूत तथा शकुन्तला में तो कवि प्रकृति के साथ इस प्रकार तादात्म्य कर चुका है कि प्रकृति के जड़ तथा चेतन तत्वों में कोई भेद ही शेष नहीं रहता।

यद्यपि ऋतुसंहार कालिदास की प्रथम कृति है तो भी इस में ऋतुओं के परिवर्तन और उससे होने वाले प्रकृति पर प्रभाव का जो सुन्दर वर्णन कालिदास ने किया है वह अपना उपमान स्वयं है।

कुमारसम्भव में कवि ने हिमालय का अतीव मनोहारी वर्णन किया है। इसकी बर्फ से ढकी हुई चोटियां जो सूर्य की धूप पड़ने से स्वर्णिम छटा बिखेर रही हैं अत्यन्त चित्ताकर्षक दृश्य उपस्थित करती हैं। ठण्डी-ठण्डी पवन फूलों की सुगन्धि लेकर वह रही है, कस्तूरी मृग मस्ती के साथ इधर-उधर उछल रहे

---

* निबन्धसार।

हैं, रात के समय अनेक जड़ी-बूटियां तथा रत्न चमक रहे हैं (भास्वन्ति रत्नानि महौषधीश्च), चामरी मृग अपनी अलग छटा विखेर रहे हैं और मानसरोवर झील के सौन्दर्य का तो कहना ही क्या। वह तो हिमालय पर्वत की सबसे बड़ी सम्पत्ति है। इस प्रकार के अनेकों पहलुओं पर प्रकृति के चित्रकार कवि ने अपनी तूलिका का सुन्दर प्रयोग किया है।

कालिदास के प्रकृति वर्णनों में नवीनता, सजीवता सरसता तथा कल्पना का अद्‌भुत समन्वय पाया जाता है। कवि ने भारतवर्ष की अतीव मूल्यवान् सम्पत्ति गङ्गा नदी तथा उसके तट पर होने वाले आश्रमों तथा तीर्थों के जीवन का भी बड़ा सजीव वर्णन किया है।

कालिदास ने प्रकृति को एक प्रेयसी के रूप में चित्रित किया है। मेघदूत का विरही यक्ष अपनी प्रियतमा के अङ्गों की समानता प्रियंगुलता में देखता हैं और चन्द्रमा में उसके मुखका सौन्दर्य देखता है।

महाकवि कालिदास की रचनाओं में हम प्रकृति के साथ मानव का तादात्म्य सम्बन्ध देखते हैं। कवि ने अपने प्राकृतिक वर्णन में यह सिद्ध किया हैं कि प्रकृति के विविध पहलुओं और मानव जाति का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। इनकी पारस्परिक सुख-दुखानुभूति तथा संवेदना बड़ी स्वाभाविक हैं। रघुवंश में वनवासित सीता जब रोने लगती है तो प्रकृति का प्रत्येक पहलु अपना अपना काम बन्द करके उसके साथ सहानुभूति प्रकट करने लगता है। मोर नाचना छोड़ देते हैं, वृक्ष तथा लताएं अपने फूलों को नीचे गिरा देते हैं तथा हरिण आधा चबाया हुआ घास उगल देते हैं। संक्षेप में प्रकृति के हर तत्व की सीता के साथ सहानुभूति तथा संवेदना है।

(रघु० १४.६६)

इसी प्रकार अभिज्ञान शाकुन्तल में जब शकुन्तला अपने पति के पास जाने लगती है तो महर्षि कण्व के आश्रम में सर्वत्र उदासी छा जाती है।

मेघदूत के विरही यक्ष का अपने सन्देश वाहक बादल को दिया गया सन्देश किसी सहृदय व्यक्ति का हृदय पिघला देने वाला है। वह कहता है:— हे बादल, मेरी विरहिणी पत्नी की दयनीय अवस्था को देख कर तुम्हारी आंखों से भी आंसू निकलने आरम्भ हो जाएंगे। तुम जब वहां पहुंचोगे तो वह अपनी अस्त-व्यस्त अवस्था में शय्या पर पड़ी होगी। उसने कोई भी शृंगार आदि

नहीं किया होगा। यह सत्य ही है कि महापुरुष दूसरों को कष्ट में देख कर बिना दुखी हुए तथा बिना आंसू बहाए नहीं रह सकते। (मेघ० २.३०)

शाकुन्तल में कालिदास की प्रकृति वर्णनकला अपने चरमोत्कर्ष पर पहुंच जाती है। यहां हम प्रकृति तथा मनुष्य के मध्य कोई भेद नहीं देखते हैं। उनकी पारस्परिक संवेदना तथा सन्तुलन वर्णनातीत है। शकुन्तला का बेलों, मृगों, वृक्षों, पक्षियों तथा मानव जाति के साथ निश्छल प्यार है। वृक्षों और लताओं को जल सिञ्चन करती हुई शकुन्तला को जब अनुसूया कहती है— "क्या तुम माधवी लता को जल सीञ्चना भूल गई", तो शकुन्तला उत्तर देती है—"तत आत्मानमपि विस्मरिष्यामि" तब तो मैं अपने आप को भी भूल जाऊंगी।

विदाई के समय शकुन्तला पिता से कहती है—"पिता जी, मुझे बहन माधवी लता से मिल लेने दीजिए। जब उससे मिलने लगती है तो कहती है— "हे बहन, अपनी भुजाओं जैसी शाखाओं को फैलाकर मेरा आलिङ्गन करो। यद्यपि इस समय तुम अपने पति सदृश आम के वृक्ष के साथ लिपटी हुई हो परन्तु तुम जानती हो कि आज से मैं तुम से दूर हो रही हूँ।"

वह फिर पिता कण्व की ओर घूम कर कहती है—"तात, अहमिव त्वया एषा चिन्तनोया।" "पिता जी, मेरी तरह ही इसका भी ध्यान रखियेगा!" इसके बाद वह अपनी दोनों सखियों को कहती है—"हला, एषा द्वयोरपि वां हस्ते निक्षेपः।" सखियो, अब यह तुम दोनों के हाथों मेरी अमानत है।

इस प्रकार प्रकृति और मानव का तादात्म्य सम्बन्ध शाकुन्तलम् के सिवाय शायद ही विश्व साहित्य की किसी अन्य कृति में मिल सके। श्री हमवॉल्ट महोदय लिखते हैं—"कालिदास ने उस प्रकृति का मानव जीवन पर अद्भुत प्रभाव बड़ी अधिकार पूर्ण एवं प्रौढ़ भाषा में वर्णित किया है। मानव जीवन की कोमल अनुभूति के वर्णन और प्रकृति के जीवन्त शब्द चित्रों के निर्माण के कारण उसका विश्वभर के कवियों में सुन्दर स्थान बन गथा है।"

अतः स्पष्ट है कि कालिदास का प्रकृति वर्णन अपना उपमान स्वयं है। उसमें अन्तः प्रकृति और बाह्य प्रकृति दोनों के सुन्दर तथा समुज्ज्वल पक्ष को ही उद्घाटित किया गया है।



# कालिदास के साहित्य में आयुर्वेद

डा० प्रभातकुमार आयुर्वैदिक कॉलेज जम्मू

संस्कृत कवियों की रचनाओं में आयुर्वेद, ज्योतिष, दर्शन, संगीत, इतिहास आदि सभी विषयों का अनुभवपूर्ण एवं सरस वर्णन यत्र तत्र उपलब्ध होता है। यह संस्कृत कवियों की बहुमुखी प्रतिभा का द्योतक है। कवि-कुल-गुरु कालिदास के साहित्य में से कुछ लोकप्रिय एवं बहुचर्चित आयुर्वेदीय विचारों का उल्लेख इस लेख में किया जा रहा है। इसके साथ २ यह स्पष्ट करना आवश्यक है कि इस लेख में कालिदास प्रणीत ग्रन्थों में से केवल सात ग्रन्थों तक ही हम अपने को सीमित रखेंगे। ये ग्रन्थ हैं:—अभिज्ञानशाकुन्तल, विक्रमोर्वशीय, मेघदूत, मालविकाग्निमित्र, रघुवंश, कुमारसम्भव और ऋतुसंहार।

आयुर्वेदीय मूल भूत सिद्धान्त एवं शारीर सम्बन्धी प्रकरण :—

वायु के पांच भेद[1] :—

आयुर्वेदशास्त्र में शरीरस्थ वायु के आश्रय की दृष्टि से पांच भेद माने गये हैं। ये हैं:—प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान। इसी विचार को कवि रघुवंश में सूक्ष्मता सहित प्रकट कर रहे हैं—"अपरः प्रणिधानयोग्यया मरुतः पञ्चशरीरगोचरान्।" रघुवंश ८, १९

शरीरस्थ इन्द्रियां :—

आयुर्वेद की मान्यता है कि बाह्य और अन्तरिन्द्रिया पृथक् होती हैं। जैसा कि कई बार देखने में आता है कि व्यक्ति की आँख बाहर से देखने पर ठीक दिखाई देती हैं परन्तु उसे वस्तुएं दिखाई नहीं देतीं। चरक में इस विषय का वर्णन पुनर्जन्म और उससे सम्बन्धित प्रत्यक्षादि प्रमाणों के वर्णन में विस्तार से

मिलता है[2]। विक्रमोर्वशीय में यह भाव उर्वशी की अन्तरिन्द्रियों के जागृत एवं बाह्य इन्द्रियों का शापवश लता रूप हो जाने में प्रकट होता है[3]।

### आदर्श शरीर रचना :—

आयुर्वेद के लगभग सभी संहिता ग्रन्थों में शरीर के अंगों, आयाम एवं विस्तार के विषय में बहुत सूक्ष्म विचार किया गया है[4]। इसके अतिरिक्त शुभ और शकुन सूचक अंगों के विषय में काश्यप संहिता तथा अष्टांग संग्रह में विस्तृत वर्णन प्राप्त होते हैं[5]।

कवि कालिदास भी अपने साहित्य में शरीरावयवों के वर्णन में इन शुभ लक्षणों और अंगसौष्ठव का स्पष्ट वर्णन करते हैं। जैसे रघुवंश में रघु के शरीर का वर्णन कवि निम्न शब्दों में कर रहे हैं—"व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शाल-प्रांशुर्महाभुजः" रघु १, १३

इसी प्रकार अवन्तिनाथ का वर्णन[6] तथा आगे रघु का शरीरवर्णन[7] कवि के शरीर विषयक आयुर्वेद-ज्ञान को स्पष्ट करते हैं। स्त्रियों के शरीर वर्णन प्रसंग के लिए मालविकाग्निमित्र के द्वितीय अंक में मालविका का शरीर वर्णन द्रष्टव्य है।

### स्वस्थवृत्त-सद्वृत्त सम्बन्धित प्रकरण :—

आयुर्वेद में हिमालय और मलयपर्वत से निकलने वाले स्रोतों के जल पत्थरों से टकराकर नीचे गिरने के कारण पथ्य कहे गये हैं[8]। कवि मेघदूत में मेघ को इन स्रोतों का हल्का (लघु) जल पीने की सलाह दे रहे हैं[9]।

चरक तथा अन्य आयुर्वेदीय संहिताओं में अगस्त्य नक्षत्र के उदय होने पर जल शुद्धि कही गयी है। यह जल पीने तथा स्नानादि के लिए प्रशस्त कहा गया है और इस जल के प्रयोग को अमृतसम बताया है[10]। कवि कालिदास ने रघुवंश में दो स्थलों पर कहा है कि गंदले पानी की शुद्धि अगस्त्य नक्षत्र में हो जाती है[11]।

### ऋतुचर्या :—

ऋतुचर्या सम्बन्धी आहार विहार के विषय में आयुर्वेद में विस्तार से निर्देश मिलते हैं। ऋतुसंहार के सारे ही अध्याय यदि इनके साथ २ देखे जायें तो बहुत अधिक सादृश्य स्पष्ट गोचर होता है।

आयुर्वेद शास्त्र में नियत समय पर भोजन करने के लिए काफी बलपूर्वक कहा गया है। अकाल (असमय) में भोजन करने से विभिन्न प्रकार की व्याधियां होती हैं और मृत्यु तक हो सकती है। कहा है कि समय बीत जाने पर भोजन करने वाले का अन्न शरीर में वायु वृद्धि से पाचकाग्नि के नष्ट हो जाने से देर में पचता है[12]।

कवि मालविकाग्निमित्र में इस विचार को वहुत स्पष्ट रूप में व्यक्त कर रहे हैं :—"अविध अविध। अस्माकं पुनर्भोजनवेलोपस्थिता। अत्र भवत उचितवेलातिक्रमे चिकित्सका दोषमुदाहरन्ति।" माल० अंक २

एक स्थल और देखें-- "बुभुक्षितस्य ब्राह्मणस्य जीवितमवलम्बतां भवान्। समयः खलु स्नानभोजनं सेवितुम्।" विक्रमो० अंक २

आयुर्वेद में कहा गया है कि समय पर भोजन कर लेने से पित्त की शान्ति होती है। चरक ने तो इस विषय में बहुत स्पष्ट शब्दों में कहा है कि यदि समय पर भोजन न किया जाय तो अग्नि शरीरस्थ धातुरूप रस को सुखाना आरम्भ कर देता है—"स यदा नेन्धनं लभते देहजं तदा। रसं हिनस्त्यतो वायु......।" च० सू० ६,९

कवि इस निर्देश को बड़े सरल शब्दों में कह रहे हैं :—

"भवति त्वरयास्य भोजनं यत्पित्तोपशमनसमर्थः भवति।"

विक्रमो० अंक २

शरीर के रोगग्रस्त होने पर उपवास करने का आयुर्वेद में विधान है[13]। रघुवंश में कवि नृपति अज को शारीरिक रोगों के विनाश के लिए उपवास करते हुए दिखाते हैं :—"रोगोपसृष्टतनु दुर्वसतिं मुमुक्षुः प्रायोपवेशनमति र्नृपतिर्बभूव।" रघु० ८,९४

शारीरिक स्थूलता के निराकरण के लिए, शरीर हल्का और सुडौल बनाने के लिए आयुर्वेद में श्रम (व्यायाम) करने के लिए कहा गया है[14]। कवि अभिज्ञान-शाकुन्तल में मृगया द्वारा श्रम के लिए आयुर्वेद सम्मत भाव प्रकट कर रहे हैं—"मेदोच्छेदकृशोदरं लघु भवत्युत्साहयोग्यं वपुः।.................. मृगयामीदृग्विनोदः कुतः।" अभि २, ५

## निदान एवं चिकित्सा सम्बन्धित विचार—

आयुर्वेद में अनेक स्थलों पर वायु के प्रकोपक कारणों से कम्प होना कहा

गया है, और साथ ही वायु के प्रकोपक कारणों में मानसिक उद्वेगों—काम, शोक, भय को भी सम्मिलित किया गया है[15]। मालविकाग्निमित्र और विक्रमोर्वशीय[16] में भय से हृदय के कम्प का भी उल्लेख है।

रात्रि जागरण को आयुर्वेद में कृश करने वाले कारणों में गिनाया गया है। कवि अभिज्ञान शाकुन्तल में राजा दुष्यन्त को जागरण के कारण कृश दिखाते हैं[17]। सुश्रुत में दृष्टि रोगों की गणना करते समय शोक, चिन्ता, रुदन आदि गिने हैं[18]। इस सम्बन्ध में कालिदास ने अभिज्ञानशाकुन्तल में लिखा है कि कण्व ऋषि शकुन्तला की पतिगृह की विदाई के सम्बन्ध में चिन्ता करते रहते हैं और इसी चिन्ता के कारण उनकी दृष्टि कुण्ठित हो जाती है।

अभि० ४, ८

सुश्रुत में लिखा है कि आंखें दुखने पर दीपक का प्रकाश अच्छा नहीं लगता "तत्राविलं······विहन्यमानं रूपे वा क्रियास्वक्षि यथापुरा"। सु० ३, १.२३ बिलकुल यही स्थिति कवि विक्रमोर्वशीय में बता रहे हैं—"न खल्वक्षिदुःखितोऽभिमुखे दीपशिखां सहते"॥ विक्रमो० अंक २

उपर्युक्त तथा अन्यत्र अनेक सूक्ष्मदृष्टि से देखे गए आयुर्वेदीय विचार कालिदास के ग्रन्थों में मिलते हैं जिनसे प्रतीत होता है कि कवि-कुल-गुरु कालिदास आयुर्वेद को भलीप्रकार समझे हुए थे और चिकित्सादि के यथास्थान प्रयोग को भी सविशेष महत्त्व देते थे।

---

1. "प्राणोदानसमानाख्यव्यानापानैः सपञ्चधा।" चरक सूत्र १२.८
2. चरक सू० ११.७ 3. विक्रमोर्वशीय चतुर्थ अंक
4. चरक विमान ८, सुश्रुत सूत्र ३५, अष्टांग संग्रह शारीर ३
5. काश्यप संहिता सूत्र २८.६, अ० सं० शा० १८.३२ 6. रघु ६.३२
7. रघु० ३.३४ 8. "उपलास्फलनाक्षेपविच्छेदै खेदितोदकाः।
   हिमवन्मलयोद्भूतः पथ्या...............।" अ० संग्रह
9. पूर्वमेघ १३ 10. च० सूत्र ६ तथा सं० सूत्र ४.५६
11. रघु ४.२१; १३.३६। 12. सुश्रुत सू. ४६.४७२, सु. सू. ४६.४७७–७८
13. ज्वरे लङ्घनमेवादौ शस्तं चक्रदत्त १ अध्याय। 14. सु. चि. २४.३८–४०
15. १ कामशोकभयाद्वायु चरक २ वेपथुर्वेष्टनं स्तम्भः प्रमोह शून्यता दरः।
   हृदि वातातुरे......१ च. सू. १७.३० 16. मालवि. ४ अंक, विक्रमो. १.६
17. अभि. ३ अंक 18. सुश्रुत उत्तर. १.२७

## रघुनाथ-गुणोदय और रघुवंश* (एक तुलना)

डा० गंगादत्त शास्त्री 'विनोद' राजकीय कालेज, जम्मू

रघुनाथगुणोदय के रचयिता महाकवि चण्डीदास का जन्म सन् १८०५ में हरियाणा प्रान्त के अन्तर्गत पुण्डरी नामक गांव में गौड़ ब्राह्मण परिवार में हुआ। यद्यपि इन्होंने अनेक संस्कृत ग्रन्थों की रचना की तथापि इनकी कीर्त्ति-कौमुदी का मुख्य स्तम्भ महाराजा श्री रणवीरसिंह जी की प्रेरणा से रचित इन का रघुनाथगुणोदय महाकाव्य है जो अभी तक अप्रकाशित है।

यद्यपि रघुनाथगुणोदय के कवि ने अपने काव्य की कथावस्तु का आधार रघुवंशीय कथावस्तु को रखा है तथापि अनेक मौलिक कल्पनाओं की सृष्टि भी की है। द्वितीय सर्ग में राजा दशरथ के ऋष्यशृंग के पास जाने की घटना वर्णित है जो रघुवंश में नहीं मिलती। इस वर्णन में प्राकृतिक सुषमा का मनोरम अंकन है। चतुर्थ सर्ग का प्रकृतिचित्रण रघुवंश के चित्रण की अपेक्षा बड़ा संश्लिष्ट है वारहवें सर्ग का षड्ऋतुवर्णन रघुवंश के नवम सर्ग से मिलता है।

रघुनाथगुणोदय के नवम सर्ग के उपरान्त युद्धवर्णन दिखाया गया है। कालिदास ने इस प्रसंग को ओजस्विनी भाषा में रखा है। किन्तु चण्डीदास ने इस को शब्द चित्र और यमकालंकारों के भेदोपभेदों में पिरो दिया है, जिससे काव्य का यह स्थल कालिदासीय प्रसाद, गुण, शैली से फिसल कर कठिन काव्य का नमूना बन गया है। रघुनाथ गुणोदय के बारहवें सर्ग में राम का राज्याभिषेक प्रसंग है। रघुवंश के चौदहवें सर्ग की गहरी छाया चण्डीदास के प्रस्तुत वर्णन पर पड़ी हुई है।

इस प्रकार रघुनाथगुणोदय तथा रघुवंश में समान कथापस्तु और शैली के होने पर भी दोनों में बहुत अन्तर है। कवि ने कालिदासीय छटा लाने के लिए रघुवंश का कहीं २ भावानुकरण भी किया है, जिससे कालिदासीय कल्पनाएं आकर काव्य को संवारने लगी हैं किन्तु इससे उन स्थलों पर कवि की अपनी मौलिकता पर आघात ही पहुँचा है। सारांश यह है कि रघुनाथगुणोदय रघुवंश के पदचिह्नों पर लिखा गया महाकाव्य है।



* निबन्धसार

# महाकवि कालिदास का कवि बिल्हण पर प्रभाव*

डा० चाँद चोपड़ा राजकीय महिला कालेज श्रीनगर

बिल्हण ने अपनी कृति कर्णसुन्दरी के अन्त में स्वयं को कालिदास के वचनों का अनुगमन करने वाला बताया है :—

सद्यो यः पथि कालिदासवचसां श्रीबिल्हणः सोऽधुना ।
निर्व्याजं पुलितः सहैव कुसुमोत्तंसेन कल्पद्रुमः ।।

दोनों कवियों का अध्ययन करने से ज्ञात होता है कि बिल्हण ने कालिदास के आधार पर ही अपनी तीनों कृतियों की रचना की थी । बिल्हण का विक्रमाङ्कदेवचरित महाकाव्य रघुवंश के आधार पर, चौरपञ्चाशिका मेघदूत के आधार पर तथा कर्णसुन्दरी मालविकाग्निमित्र के आधार पर रची गई थी । दोनों कवियों की रचनाओं के कथानकों एवं वर्णनों में साम्य है । यथा रघुवंश में राजा रघु के पूर्वजों एवं उसकी दिग्विजयों का वर्णन है और विक्रमाङ्क० में राजा विक्रमाङ्कदेव के पूर्वजों और उनकी दिग्विजयों का । विक्रमाङ्क० का चन्द्रलेखा स्वयंवर वर्णन, रघुवंश के इन्दुमती स्वयंवर वर्णन से, विक्रम के शैशव काल का वर्णन रघु के शैशवकाल वर्णन से, विक्रम का मृगयावर्णन रघु के मृगयावर्णन से तथा विक्रम का विलाप अजविलाप से पर्याप्त साम्य रखता है । चौरपञ्चाशिका एवं मेघदूत दोनों विप्रलम्भश्रृङ्गार प्रधान रचनायें हैं । दोनों गीतिकाव्य प्रेमिका के वियोग में रचे गये हैं ।

कर्णसुन्दरी एवं मालविकाग्निमित्र में पर्याप्त वर्णन साम्य झलकता है । दोनों में ज्येष्ठा नायिका कनिष्ठा नायिका को राजा के सम्पर्क से दूर रखने का प्रयास करती हैं । दोनों में महारानी राजा के प्रेम रहस्य को जान लेती है । और उस पर अपना कोप प्रकट करती है । दोनों कृतियों के अन्त में ज्येष्ठा नायिका को कनिष्ठा नायिका के साथ राजा का विवाह सम्पन्न करवाना पड़ता है । जहां तक अलंकारों का सम्बन्ध है कालिदास की भांति ही बिल्हण ने उनका प्रयोग कविताकामिनी के रूप को कृत्रिम एवं बोझिल बनाने के लिए ही नहीं किया बल्कि उसके रूप को संवारने के लिए ही किया है । मुख्य रस वीर है । इन्होंने कालिदास का अनुकरण करते हुए भी नूतन कल्पना शक्ति का परिचय दिया है ।

---

* निबन्धसार

# कालिदास के ग्रन्थों में केशरचना*

प्रो० चम्पा शर्मा राजकीय महिला कालेज गांधीनगर जम्मू

व्यक्ति की सुन्दरता में केशों का अपना महत्त्व है। सुन्दर तथा चमकीले केश उसके व्यक्तित्व को अधिक निखार देते हैं और फिर यदि उन्हें बना संवार कर रखा जाये तो कहना ही क्या? सौन्दर्य का वर्णन करने वाले प्रायः सभी कवि केशों की ओर दृष्टि डालने से नहीं चूकते। संस्कृत के विख्यात कवि कालिदास ने भी अपनी रचनाओं में केश विन्यास के अनेक ढंग अंकित किये हैं।

घुंघराले बाल विशेष सुन्दर माने गये हैं अतः कवि कहीं अरालकेश, कहीं कुटिलकेश तथा कहीं विकुंचिताग्रान् शब्दों का प्रयोग करते हैं (माल० ३.२२)। केशों के कालेपन के लिए कवि को "नितान्तनीलघन" उपमान प्रिय है (ऋतु० ३.१९)। कवि ने स्त्री पुरुष दोनों ही के लम्बे बालों का उल्लेख कई स्थानों पर किया है (रघु० ७, ४६; १९, ४३; अभि० ७, ११)।

बाल संवारने के प्रकारों में खुली लटकती हुई लटों का, वेणियों में गांठ देकर बनाए मुकट का, मांग के दोनों ओर कनपटी तक लहराती पटियों का, मांग निकाल कर दोनों ओर फूले हुए बाल बनाने का, तथा छत्तेदार केशरचना क्षौद्रपटल का उल्लेख मिलता है (अभि० १, २८; रघु० १०, ४७; १७, २३ आदि)

स्त्रियां मांग को अरुणचूर्ण (रघु० १६, ६६), मुक्ताजाल (पूर्वमेघ ६७, रघु० १७, २३) तथा फूलों से सजाती थीं। बालों को सुगन्धित करने के लिए काले अगरु तथा धूप का प्रयोग किया जाता था (पूर्वमेघ ३६, ऋतु० ४, ५; ५, १२; रघु० १६, ५०)। अलकचूर्ण का वर्णन कुमारसम्भव में मिलता है (८, १९)। कस्तूरी चूर्ण का अधिकतर प्रयोग केरल प्रदेश की महिलायें करती थीं (रघु० ४, ५४)।

उपर्युक्त तथ्यों से यह स्पष्ट है कि कवि कालिदास के समय में केशरचना का एक विशिष्ट महत्त्व था।



---

* निबन्धसार